"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 38 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 23 सितम्बर 2011—आश्विन 1, शक 1933

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2011

क्रमांक ई-01-02/2011/एक/2.—श्री सुनिल कुमार, भा.प्र.से. (1979), अपर मुख्य सचिव, स्कूल शिक्षा, तकनीकी शिक्षा, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक महानिदेशक, प्रशासन अकादमी, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

इस विभाग के आदेश क्रमांक ई-01-12/2010/एक/2, दिनांक 27-08-2011 द्वारा श्री सुनिल कुमार को अध्यक्ष, माध्यमिक शिक्षा मण्डल का अतिरिक्त प्रभार सौंपा गया था, एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2011.

2. **श्री एम. के. राऊत, भा.प्र.से. (1984), प्रमुख सचिव,** लोक निर्माण विभाग को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक **प्रमुख सचिव,** राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग तथा पदेन राहत आयुक्त एवं पुनर्वास आयुक्त का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

3. **श्री सुनील कुमार कुजूर,** भा.प्र.से. (1986), मुख्य निर्वाचन पदाधिकारी, पदेन प्रमुख सचिव, विधि एवं विधायी कार्य विभाग तथा प्रमुख सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग तथा पदेन राहत आयुक्त एवं पुनर्वास आयुक्त को केवल प्रमुख सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग तथा पदेन राहत आयुक्त एवं पुनर्वास आयुक्त के प्रभार से मुक्त करते हुए, अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक अध्यक्ष, माध्यमिक शिक्षा मण्डल का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 10 अगस्त 2011

### संशोधित अधिसूचना

क्रमांक एफ-20-95/04/11/6.—चूंकि राज्य शासन को यह समाधान हो गया है कि औद्योगिक नीति 2004-09 के परिशिष्ट-4 के "बिन्दु क्रमांक 2-अधोसंरचना लागत/स्थायी पूंजी निवेश अनुदान" में उपबिन्दु "ख" एवं "ग" की तालिका में अधिकतम सीमा (मात्रा में) त्रुटिवश अंकित नहीं हो पायी थी.

अत: एतद्द्वारा औद्योगिक नीति 2004-09 के परिशिष्ट-4 के "बिन्दु क्रमांक 2-अधोसंरचना लागत/स्थायी पूंजी निवेश अनुदान" के उपबिन्दु "ख" एवं "ग" में त्रुटि सुधार करते हुये तालिका को निम्नानुसार प्रतिस्थापित किया जाता है, अर्थात् :—

**ख-वृहद-मध्यम उद्योग—**

| क्षेत्र (1) | सामान्य उद्योग (2) | विशेष थ्रस्ट उद्योग (3) |
|---|---|---|
| श्रेणी अ-सामान्य क्षेत्र | अधोसंरचना लागत का 25% या राज्य में भुगतान किये गये 5 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि में रु. 90 लाख | सकल पूंजी निवेश का 35% या राज्य में भुगतान किये गये 7 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 110 लाख |
| श्रेणी ब आर्थिक पिछड़े/अनुसूचित जनजाति बाहुल्य क्षेत्र | सकल पूंजी निवेश का 35% या राज्य में भुगतान किये गये 7 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम रु. 100 लाख | सकल पूंजी निवेश का 45% या राज्य में भुगतान किये गये 9 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम रु. 120 लाख |

**ग-मेगा प्रोजेक्ट —**

| | | |
|---|---|---|
| श्रेणी अ-सामान्य क्षेत्र | अधोसंरचना लागत का 25% या राज्य में भुगतान किये गये 5 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 300 लाख | सकल पूंजी निवेश का 35% या राज्य में भुगतान किये गये 7 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 350 लाख |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| श्रेणी ब-अति पिछड़े/ अनुसूचित जनजाति बाहुल्य क्षेत्र | सकल पूंजी निवेश का 35% या राज्य में भुगतान किये गये 7 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि . अधिकतम राशि रु. 350 लाख | सकल पूंजी निवेश का 45% या राज्य में भुगतान किये गये 9 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 500 लाख |
| **अति वृहद उद्योग—** | | |
| श्रेणी अ-सामान्य क्षेत्र | सकल पूंजी निवेश का 45% या राज्य में भुगतान किये गये 9 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 300 लाख | सकल पूंजी निवेश का 45% या राज्य में भुगतान किये गये 9 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 350 लाख |
| श्रेणी ब-अति पिछड़े/ अनुसूचित जनजाति बाहुल्य क्षेत्र | सकल पूंजी निवेश का 45% या राज्य में भुगतान किये गये 9 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 350 लाख | सकल पूंजी निवेश का 45% या राज्य में भुगतान किये गये 9 वर्ष के वाणिज्यिक कर/केन्द्रीय विक्रय कर के समतुल्य राशि अधिकतम राशि रु. 500 लाख |

(2) यह संशोधित अधिसूचना औद्योगिक नीति 2004-09 के लागू होने के दिनांक अर्थात् 01-11-2004 से प्रभावशील मानी जाएगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**दिनेश श्रीवास्तव,** सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 24 अगस्त 2011

क्रमांक एफ 8-1/2007/11/(6).—इंडियन बॉयलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा एन.टी.पी.सी. सेल पावर कंपनी लिमिटेड, भिलाई के बॉयलर क्रमांक एम.पी. 3748 को दिनांक 11-06-2011 से दिनांक 10-12-2011 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6 (सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बायलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बायलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार, तत्काल बायलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बायलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बायलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बायलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बायलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क देय होने पर अग्रिम दी जावेगी, एवं

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. डी. सिंह,** संयुक्त सचिव.

पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 1 अगस्त 2011

क्रमांक एफ 1-84/पंग्राविवि/वि-4/22/2011.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग के अधीन छत्तीसगढ़ विकास आयुक्त की स्थापना में तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा में भर्ती से संबंधित निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

## नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ** :— (1) ये नियम छत्तीसगढ़ विकास आयुक्त, पंचायत एवं ग्रामीण विकास, तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा में भर्ती नियम, 2011 कहलाएंगे ।

(2) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे ।

2. **परिभाषाएं** :—इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—

(क) सेवा या पद के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, विकास आयुक्त, छत्तीसगढ़, रायपुर ।

(ख) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, नियम 11 के अधीन भर्ती के लिए ली जाने वाली प्रतियोगिता परीक्षा,

(ग) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन,

(घ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल,

(ङ) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा, समय–समय पर यथा संशोधित अधिसूचना क्र. एफ 8–5–पच्चीस–4–84, तारीख 26 दिसम्बर, 1984 द्वारा यथा विनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्रू पिछड़े वर्ग,

(च) "अनसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची,

(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति,

(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति,

(झ) "चयन समिति" से अभिप्रेत है, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा गठित चयन समिति,

(ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग, पंचायत एवं ग्रामीण विकास के अधीन विकास आयुक्त की स्थापना में तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा,

(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य,

**(3) विस्तार तथा लागू होना** :— छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे.

**4. सेवा का गठन.**– सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति सम्मिलत होंगे, अर्थातः–

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय अनुसूची–एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूल रूप से धारण कर रहे हों;

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किए गए हों, और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किए गए हों।

**5. वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.**– सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या, अनुसूची –एक में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगी:

परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या एवं वेतनमान में समय–समय पर या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगी।

**6. भर्ती का तरीका.**– (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् , सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात्:–

(क) प्रतियोगिता परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) अनुसूची–चार के कालम (दो) में दर्शाए गए अनुसार सदस्यों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा, जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किए जाएं, मूल हैसियत में धारण करते हों।

(2) उप–नियम (1) के खण्ड (ख) या खण्ड (ग) के अधीन भर्ती किए गए व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक में विनिर्दिष्ट पदों की संख्या के, अनुसूची–दो में दर्शाए गए प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी भी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिए अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा शासन के परामर्श से अवधारित की जाएगी।

(4) उप–नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि शासन की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो नियुक्ति प्राधिकारी सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से, सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उक्त उप–नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) मेरिट के आधार पर पदों के लिए सीधी भर्ती हेतु, शासन द्वारा मापदण्ड निर्धारित किए जायेंगे, किन्तु नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा इस प्रयोजन हेतु एक चयन समिति गठित किया जाना आवश्यक होगा, जो इन मापदण्डों के अलावा अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगी।

(6) भर्ती के समय. छ.ग. लोक सेवा (अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति एवं अन्य पिछड़े वर्ग के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति.**– इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जाएंगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति, नियम–6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती के लिए पात्रता की शर्तें.**– परीक्षा में प्रतियोगिता/चयन के लिए पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात्:–

**(एक) आयु:**– (क) परीक्षा/चयन के प्रारंभ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिवस को उसने अनुसूची–तीन के कालम (3) में विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कालम (4) में विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों एवं अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो उच्चतर आयु–सीमा अधिकतम 5 (पॉच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 10 वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हैं या रह चुके हैं, उच्चतर आयु सीमा नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए, शिथिलनीय होगी:–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए;

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण करता हो तथा किसी अन्य पद के लिए आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन पाने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में कार्यरत् कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी;

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी जो छटनी किया गया शासकीय सेवक है, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा, बशर्ते कि इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु–सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो;

**स्पष्टीकरण**— शब्द "छटनी किए गए शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्हीं भी संघटक इकाईयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः माह की कालावधि तक निरंतर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो।

(चार) ऐसे अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हैं, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु–सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण**— शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो और जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा है और जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से, अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व, मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप या स्थापना में सामान्य रूप से कमी किए जाने के कारण छटनी किया गया हो या जिसे अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो:—

(1) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्त रियायतों (मस्टरिंग आउट कन्सेशन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो;

(2) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दूसरी बार नामांकित किया गया हो और जिन्हें—

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) नामांकन संबंधी शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो।

(3) मद्रास सिविल यूनिट के भूतपूर्व कार्मिक;

(4) संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किये गये ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी सम्मिलित हैं;

(5) ऐसे अधिकारी, जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर निरन्तर छः मास से अधिक समय तक कार्य करने के पश्चात् सेवामुक्त किया गया हो;

(6) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो;

(7) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवामुक्त किया गया है, कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(8) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव आंदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(ङ) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अन्तर्गत ग्रीन कार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 2 (दो) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(च) अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन कार्यक्रम के अधीन पुरस्कृत दम्पत्तियों के उच्च जाति के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पॉच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) शहीद राजीव पांडे पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान तथा महाराजा प्रवीरचन्द्र भंजदेव सम्मान या राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में भी सामान्य उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 (पॉच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी हैं, की उच्चतर आयु अधिकतम 38 (अड़तीस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) स्वयं सेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नान–कमीशन्ड अधिकारियों की दशा में उनके द्वारा इस प्रकार की गई सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा 8 वर्ष तक की सीमा के अध्यधीन रहते हुए शिथिलनीय होगी., किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए।

(ञ) उपरोक्त किसी भी एक या एक से अधिक आधार पर आयु सीमा में छूट का लाभ दिए जाने के उपरांत भी शासकीय सेवा में प्रवेश हेतु, आयु सीमा 45 (पैंतालिस) वर्ष से अधिक नहीं होगी;

(ट) शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

**टिप्पणी** (1) ऐसे अभ्यर्थी, जो उपर्युक्त नियम 8 (1) (घ) (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अन्तर्गत परीक्षा/चयन में प्रवेश दिये गये हैं, वे यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्यागपत्र दे देते हैं, तो नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे। तथापि, यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् उनकी सेवा या पद से छंटनी कर दी जाती हो तो वे नियुक्ति के पात्र बने रहेंगे।

(2) विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा में उपस्थित होने के लिए अपने नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुज्ञा अभिप्राप्त करनी होगी।

(ठ) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबन्धों के अनुसार महिला अभ्यर्थियों के लिए भी उच्चतर आयु सीमा, अधिकतम 10 (दस) वर्षो तक शिथिलनीय होगी।

**(दो) शैक्षणिक अर्हताएं.**– अभ्यर्थी के पास सेवा के लिए विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिए, जो कि अनुसूची–तीन में दर्शाई गई हैं।

**(तीन) फीस.**– अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता.**– अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परीक्षा/चयन में उपस्थित होने के लिए उसे निरर्हित माना जा सकेगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा.**– चयन हेतु किसी अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में, नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा और ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाण–पत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा/साक्षात्कार में उपस्थित होने के लिये अनुज्ञात नहीं किया जाएगा।

11. **प्रतियोगिता परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती.**– (1) **प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती**– नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति गठित की जाएगी, जिसमें तीन सदस्य समाविष्ट होंगे।

(एक) सेवा में भर्ती के लिए प्रतियोगी परीक्षा, ऐसे अंतरालों से ली जाएगी, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी शासन के परामर्श से समय–समय पर अवधारित करे।

(दो) परीक्षा, शासन द्वारा समय–समय पर, जारी किए गए ऐसे आदेशों के अनुसार नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा ली जाएगी।

(2) **चयन द्वारा सीधी भर्ती** – (एक) सेवा में सीधी भर्ती के लिए चयन, ऐसे अंतरालों से किया जाएगा, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर अवधारित करें।

(दो) अभ्यर्थियों का चयन, चयन समिति द्वारा उनके साक्षात्कार के आधार पर किया जाएगा।

(तीन) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समुचित समय अन्तरालों में गठित की जाएगी।

(3) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पद, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों तथा राज्य शासन द्वारा समय–समय पर ज़ारी किए गए आदेशों के अनुसार आरक्षित रखे जाएंगे।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों की, जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, नियुक्ति पर उसी क्रम में विचार किया जाएगा, जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों को, जिन्हें प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिए समिति द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया हो, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(6) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसार सीधी भर्ती के प्रक्रम में, 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित होंगे।

(7) ऐसे मामलों में, जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया हो और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाए कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों की पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, वहाँ सक्षम प्राधिकारी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के संबंध में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा।

(8) विकलांग अभ्यर्थियों के लिए, सामान्य प्रशासन विभाग के निर्देशों के अनुसार आरक्षण रहेगा।

12. **समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची.**– (1) चयन समिति, उन अभ्यर्थियों की योग्यता के क्रम में व्यवस्थित एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा कि चयन समिति अवधारित करे तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाए रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए चयन समिति द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किए गए हैं, तैयार करेगा तथा उसे नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगा। यह सूची, सर्वसाधारण की जानकारी के लिए भी प्रकाशित की जायेगी।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जाएगा, जिस क्रम में उनके नाम सूची में आए हों।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम शामिल किये जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के पश्चात्, जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाए कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है।

13. **परिवीक्षा.**– सेवा में सीधी भर्ती या पदोन्नति के माध्यम से नियुक्त किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की कालावधि के लिए परिवीक्षा पर रखा जाएगा।

14. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति.**– (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति के लिए प्रारंभिक चयन करने हेतु एक समिति गठित की जाएगी, जिसमें अनुसूची–चार में उल्लिखित सदस्य होंगे:

परन्तु इस उप–नियम के अधीन, समिति के गठन के प्रयोजन के लिए, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंधों का भी अनुसरण किया जाएगा।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी, जो सामान्यतया एक वर्ष से अधिक की न हो।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा, समय–समय पर, जारी निर्देशों के अनुसार पदोन्नति दी जायेगी।

15. **पदोन्नति/स्थानान्तरण के लिए पात्रता की शर्तें.–** (1) समिति, उन सभी व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, अनुसूची–चार के कॉलम (4) में उल्लिखित सेवा या पद में (चाहे स्थानापन्न रूप में या मूल रूप में) या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किए गए किसी अन्य पद या पदों पर, सेवा की कालावधि जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (3) में दर्शाई गई है, पूर्ण कर ली हो।

**स्पष्टीकरण–** पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति– संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

(2) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबंध, पदोन्नति के विषय में लागू होंगे।

(3) शासन द्वारा निर्धारित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति दी जाएगी।

16. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची का तैयार किया जाना.–** (1) विभागीय पदोन्नति समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपर्युक्त नियम 15 में विहित शर्तों को पूरी करते हों, और जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिए उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(2) चतुर्थ श्रेणी के पद से तृतीय श्रेणी के पद पर तथा तृतीय श्रेणी के पद से द्वितीय श्रेणी के पद पर पदोन्नति के लिए व्यक्तियों की चयन सूची तैयार करने के लिए मानदंड वरिष्ठता–सह–उपयुक्तता (सीनियरिटी सब्जेक्ट टू फिटनेस) होगा।

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबन्धों के अनुसार, प्रत्येक चयन सूची की तैयारी के समय, चयन सूची में सम्मिलित व्यक्तियों के नाम अनुसूची चार के कॉलम (2) में विर्निदिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जाएंगे।

**स्पष्टीकरण–** ऐसे व्यक्ति, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के उपर, जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, वरिष्ठता का कोई दावा नहीं होगा।

**17.चयन सूची** :— (1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गई सूची, अनुसूची—चार के कालम (2) में उल्लिखित पदों से, उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में उल्लिखित पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी ।

(2) चयन सूची सामान्यतया इसके तैयार किए जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिए प्रवृत्त रहेगी.

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में, शासन के कहने पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे, तो चयन सूची से ऐसे वक्ति का नाम हटा सकेगा ।

**18.चयन सूची से सेवा में नियुक्ति** :— (1) चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की सेवा संवर्ग के पदों पर नियुक्तियां, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 की सूची में आये उनके नाम के क्रम के अनुसार होंगी ।

(2) साधारणतः उक्त व्यक्ति की, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व चयन समितिं से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किए जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के बीच की कालावधि में उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाए, जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिए उसे अनुपयुक्त सिद्ध करती हो ।

**19.निर्वचन** :— यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोईप्रश्न उद्भूत हो, तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जाएगा, जिस पर उसका विनिश्चय अंतिम होगा ।

**20.शिथिलीकरण** :— इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जाएगा, कि वह किसी ऐसे किसी व्यक्ति के मामले में, जिसे ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्रवाई करने की राज्यपाल की शक्ति को, जो उसे उचित तथां साम्यपूर्ण प्रतीत हो, सीमित या कम करती है ।

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा, जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो ।

**21.निरसन और व्यावृत्ति** :— इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में, एतद् द्वारा निरसित किए जाते हैं ।

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कोईभी कार्रवाई इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जाएगी ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. डी. सिंह**, संयुक्त सचिव.

# अनुसूची – एक
(नियम 5 देखिए)

| स. क. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | | **1. (अ) लिपिकीय : विभागाध्यक्ष विकास आयुक्त** | | | |
| 1 | अधीक्षक | 2 | तृतीय श्रेणी लिपिकीय | 9300–34800 ग्रे वे 4300 | |
| 2 | सहायक प्रोग्रामर | 1 | —"— | 9300–34800, ग्रे वे 4300 | |
| 3 | सहायक अधीक्षक | 1 | —"— | 9300–34800, ग्रे वे 4200 | |
| 4 | वरिष्ठ निज सहायक | 1 | —"— | 9300–34800 ग्रे वे 4400 | |
| 5 | निज़ सहायक | 3 | —"— | 9300–34800 ग्रे वे 4300 | |
| 6 | शीघ्र लेखक | 8 | —"— | 5200–20200 ग्रे वे 2800 | |
| 7 | सहायक ग्रेड –1 | 4 | —"— | 5200–20200, ग्रे वे 2800 | |
| 8 | लेखापाल | 1 | —"— | 5200–20200, ग्रे वे 2400 | |
| 9 | सहायक ग्रेड –2 | 8 | —"— | 5200–20200, ग्रे वे 2400 | |
| 10 | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 3 | —"— | 5200–20200, ग्रे वे 2400 | |
| 11 | सहायक ग्रेड –3 | 13 | —"— | 5200–20200, ग्रे वे 1900 | |
| | | **1. (ब) अलिपिकीय** | | | |
| 1 | सहायक सांख्यिकीय अधिकारी | 1 | तृतीय श्रेणी अलिपिकीय | 9300–34800 ग्रे वे.4300 | |
| 2 | सहायक लेखा अधिकारी | 1 | —"— | 9300–34800 ग्रे वे 4200 | |
| 3 | अन्वेषक | 2 | —"— | 5200–20200 ग्रे वे 2800 | |
| 4 | संगणक (कम्प्यूटर आपरेटर) | 2 | —"— | 5200–20200 ग्रे वे 2400 | |
| 5 | वाहन चालक | 6 | —"— | 5200–20200 ग्रे वे 1900 | |

## 2. (अ) अलिपिकीयः राज्य स्तरीय संवर्ग (मुख्यालय एवं ग्रामीण यांत्रिकी सेवा के संभागीय कार्यालय हेतु)

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | उप अभियंता | 590 | तृतीय श्रेणी अलिपिकीय | 9300–34800 ग्रे वे 4200<br>9300–34800 ग्रे वे 4400<br>15600–39100 ग्रे वे 5400<br>15600–39100 ग्रे वे 6600 | 1. नियुक्ति की तारीख<br>2. 10 वर्ष की सेवा पश्चात<br>3. 20वर्ष की सेवा पश्चात<br>4. 25 वर्ष की सेवा पश्चात् |
| 2 | मुख्य मानचित्रकार | 1 | तृतीय श्रेणी अलिपिकीय | 9300–34800 ग्रे.वे. 4200+50 प्रतिमाह विशेष वेतन | |
| 3 | मानचित्रकार | 26 | तृतीय श्रेणी अलिपिकीय | 9300–34800 ग्रे.वे. 4200 | |
| 4 | सहायक मानचित्रकार | 98 | तृतीय श्रेणी अलिपिकीय | 5200–20200 ग्रे.वे. 2400 | |
| 5 | अनुरेखक | 25 | तृतीय श्रेणी अलिपिकीय | 5200–20200 ग्रे.वे. 1900 | |

## 2. (ब) लिपिकीयः ग्रामीण यांत्रिकी सेवा के संभागीय कार्यालय हेतु

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 1 | संभागीय लेखापाल | 24 | तृतीय श्रेणी–लिपिकीय | महालेखाकार छ.ग. रायपुर से प्रतिनियुक्ति पर |
| 2 | सहायक ग्रेड–2 | 46 | तृतीय श्रेणी–लिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 2400 |
| 3 | लेखापाल | 75 | तृतीय श्रेणी–लिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 2400 |
| 4 | सहायक ग्रेड –3 | 121 | तृतीय श्रेणी–लिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 1900 |
| 5 | डाटा एन्ट्री आंपरेटर | 46 | तृतीय श्रेणी–लिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 2400 |
| 6 | आशुलिपिक (स्टेनो टायपिस्ट) | 24 | तृतीय श्रेणी–लिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 1900+ 125रू. विशेष वेतन |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|

### 3. (अ) लिपिकीय : राजस्व संभाग संवर्ग

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | लेखापाल | 146 | तृतीय श्रेणी– लिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 2400 | |
| 2 | सहायक ग्रेड –2 | 61 | —"— | 5200–20200 ग्रे वे 2400 | |

टीप– (अ) प्रत्येक विकासखंड लिए एक लेखापाल

एवं

(ब) प्रत्येक सामुदायिक विकासखंड के लिए एक सहायक ग्रेड –2

रा.

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|

### 3. (ब) अलिपिकीय : राज्य स्तरीय संवर्ग

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | विकास विस्तार अधिकारी | 146 | तृतीय श्रेणी– अलिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 2800 | |
| 2 | सहायक विकास विस्तार अधिकारी | 936 | तृतीय श्रेणी– अलिपिकीय | 5200–20200 ग्रे वे 2400 | |

# अनुसूची–दो

**(नियम 6 देखिए)**

| विभाग का नाम | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | अन्य सेवाओं से व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | **1(अ), 2(ब) तथा 3 (अ) लिपिकीय** | | | | | |
| विकास आयुक्त | 1. अधीक्षक | 2 | — | 100% | | |
| | 2. सहायक अधीक्षक | 1 | — | 100% | | |
| | 3. सहायक ग्रेड –1 | 4 | — | 75%<br>25% (सीमित विभागीय परीक्षा द्वारा) | | |
| | 4. वरिष्ठ निज सहायक | 1 | — | 100% | — | |
| | 5. निज सहायक | 3 | — | 100% | — | |
| | 6. शीघ्रलेखक | 8 | 50% | 50% | | |
| | 7. सहायक प्रोग्रामर | 54 | 100% | — | — | |
| | 8. सहायक ग्रेड–2 | 54 | — | 100% | | |
| | 9. सहायक ग्रेड–3 | 134 | 75% | 25% | | |
| | 10.आशुलिपिक (स्टेनो टायपिस्ट) | 24 | 100% | — | — | |
| | 11.लेखापाल | 76 | — | 100% | — | |
| | 12. संभागीय लेखापाल | 24 | — | — | 100% | महालेखाकार /कोष एवं लेखा से प्रतिनियुक्ति पर |
| | 13. डाटा एन्ट्री आपरेटर | 49 | 100% | — | — | |

नोट :– सा.प्र.वि. के निर्देशानुसार चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों के लिए जो मान्यता प्राप्त मंडल/संस्था से हायर सेकेण्डरी उत्तीर्ण घोषित हों और जिसने 5 वर्ष की निरंतर सेवा पूरी कर ली हो, उन्हें सहायक ग्रेड 3 के 25% पदों पर पदोन्नति दी जाएगी।

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | 1(ब) 2(अ), तथा 3(ब) अलिपिकीय | | | |
| विकास आयुक्त | | | | | | |
| | 1. उप अभियंता | 590 | 100% | | | |
| | 2. मुख्य मानचित्रकार | 1 | — | 100% | — | |
| | 3. मानचित्रकार | 26 | — | 100% | — | |
| | 4. सहा. मानचित्रकार | 98 | 25% | 75% | | |
| | 5. अनुरेखक | 25 | 100% | — | — | |
| | 6. सहा. सांख्यिकी अधि. | 1 | — | 100% | — | |
| | 7. अन्वेषक | 2 | — | 100% | — | |
| | 8. संगणक (कम्प्यूटर आपरेटर) | 2 | 100% | — | — | |
| | 9. सहायक लेखाधिकारी | 1 | — | — | 100% प्रतिनियुक्ति पर. | |
| | 10. विकास विस्तार अधिकारी | 146 | — | 100% | — | |
| | 11. सहायक विकास विस्तार अधिकारी | 936 | 100% | — | — | |
| | 12. वाहन चालक | 6 | 100% | — | — | |

# अनुसूची – तीन

**(नियम 8 देखिए)**

**1(अ), 2(ब) तथा 3(अ)–लिपिकीय संवर्ग**

| विभाग का नाम | पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | शैक्षणिक अर्हताएं | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| विकास आयुक्त<br>1 | आशुलिपिक (स्टेनो टायपिस्ट) | 18 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | 1. किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड से 10+2 प्रणाली के अधीन हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या विश्वविद्यालय से स्नातक डिग्री की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>2. किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड/संस्था से हिन्दी शीघ्रलेखन 60 शब्द प्रति मिनट की गति एवं हिन्दी मुद्रलेखन में 25 शब्द प्रति मिनट की गति के साथ शीघ्रलेखन मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण।<br>3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय प्रमाण पत्र/डिप्लोमा उत्तीर्ण एवं 5000 Key डिप्रेशन प्रति घंटे की गति होनी चाहिए। | |
| 2 | सहायक प्रोग्रामर | 21 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | 1. बी.ई. (इलेक्ट्रानिक्स/ कम्प्यूटर साईस) या एम.एस.सी (कम्प्यूटर साइंस/भौतिकी/गणित/ कम्प्यूटर सांख्यिकी.) | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 3 | शीघ्रलेखक | 18 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | 1. किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड से 10+2 प्रणाली के अधीन हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या विश्वविद्यालय से स्नातक डिग्री की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>2. किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड/संस्था से शीघ्रलेखन एवं मुद्रलेखन परीषद् से हिन्दी मुद्रलेखन में 25 शब्द प्रति मिनट एवं हिन्दी शीघ्रलेखन में 100 शब्द प्रति मिनट की गति से शीघ्रलेखन, मुद्रलेखन की परीक्षा उत्तीर्ण।<br>3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से कम्प्यूटर डाटा एन्ट्री/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय प्रमाण पत्र/डिप्लोमा उत्तीर्ण तथा 10,000 Key डिप्रेशन प्रति घंटे की गति होनी चाहिए। | |
| 4 | सहायक ग्रेड–3 | 18 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | 1. किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड से 10+2 प्रणाली के अधीन हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या विश्वविद्यालय से स्नातक डिग्री की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>2. किसी मान्यता प्राप्त बोर्ड/संस्था से हिन्दी मुद्रलेखन 25 शब्द प्रति मिनट की गति के साथ उत्तीर्ण।<br>3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय प्रमाण पत्र/डिप्लोमा उत्तीर्ण एवं 5000 Key डिप्रेशन प्रति घंटे की गति होनी चाहिए। | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 5 | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 18 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | छत्तीसगढ़ माध्यमिक शिक्षा मण्डल द्वारा हायर सेकेण्डरी (10+2) या माध्यमिक शिक्षा मण्डल द्वारा 10+2 प्रणाली के अधीन हाई स्कूल परीक्षा (10 वीं) तथा शासन द्वारा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से किसी भी विषय में तीन वर्षीय डिप्लोमा एवं मान्यता प्राप्त संस्था से कम्प्यूटर एप्लीकेशन/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा तथा डाटा एन्ट्री में 8,000 Key डिप्रेशन प्रति घंटे की गति होनी चाहिए। | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | **1(ब), 2(अ) तथा 3(ब)** | | **अलिपिकीय** | |
| विकास आयुक्त | | | | | |
| | 1. उप अभियंता | 20 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | सिविल इंजीनियरिंग विषय में 3 वर्षीय डिप्लोमा अथवा रूरल टेक्नालॉजी एण्ड मैनेजमेंट विषय में 2 वर्षीय सिविल डिप्लोमा । | |
| | 2. सहा.मानचित्रकार | 20 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | छ.ग. शासन से मान्यता प्राप्त किसी संस्था से मानचित्रकार (सिविल) में डिप्लोमा अथवा पॉलिटेक्निक से सिविल अभियांत्रिकी अथवा वास्तुविद में डिप्लोमा। | |
| | 3. अनुरेखक | 20 | 30 (छत्तीसगढ़के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | मा. शि. मं. से हायर सेकेण्डरी परीक्षा या समकक्ष एवं मान्यता प्राप्त संस्था से इन्टरमीडिएट ड्राइंग परीक्षा उत्तीर्ण घोषित हो। | |
| 4. | संगणक (कम्प्यूटर ऑपरेटर) | 20 | 30 (छत्तीसगढ़के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | अर्थशास्त्र अथवा गणित अथवा वाणिज्य में स्नातक उपाधि के साथ छ.ग. शासन से मान्यता प्राप्त संस्था से न्यूनतम 6 माह का कम्प्यूटर एप्लीकेशन में डिप्लोमा। | |
| 5. | सहायक विकास विस्तार अधिकारी | 20 | 30 (छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक उपाधि। | |
| 6. | वाहन चालक | 18 | 30 (छत्तीसगढ़के स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | आठवीं कक्षा उत्तीर्ण तथा लाईट मोटर व्हीकल का लायसेंस। | |

# अनुसूची – चार

**(नियम 13 तथा 14 देखिए)**

| विभाग का नाम | पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | कॉलम–4 के पद पर पदोन्नति के लिए कॉलम–2 के पद पर न्यूनतम सेवा अवधि | उस पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है | चयन की विधि | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्य |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | | | 1(अ), 2(ब) लिपिकीय | | |
| विकास आयुक्त | (1)सहायक अधीक्षक /सहायक ग्रेड–1 | 5 वर्ष | अधीक्षक | वरिष्ठता–सह–उपयुक्तता के आधार पर | विकास आयुक्त कार्यालय हेतु – 1 (अ) (1) संयुक्त आयुक्त – अध्यक्ष (2) उपायुक्त (स्थापना), सी.ए.ओ. तथा विकास आयुक्त द्वारा मनोनीत प्रतिनियुक्त – संदस्य |
| | (2)सहायक ग्रेड–1 | 5 वर्ष | सहायक अधीक्षक | –"– | |
| | (3)सहायक ग्रेड–2 | 5 वर्ष | सहायक ग्रेड–1 | –"– | |
| | (4)सहायक ग्रेड–2 /लेखा परीक्षा उत्तीर्ण | 5 वर्ष | लेखापाल | –"– | 2(ब) संभागीय कार्यालय हेतु– (1) मुख्य अभियंता, –अध्यक्ष (2)अधीक्षण अभियंता /स्थापना प्रभारी– सदस्य (3) विकास आयुक्त द्वारा मनोनीत प्रतिनियुक्त– सदस्य |
| | (5)सहायक ग्रेड–3 | 5 वर्ष | सहायक ग्रेड–2 | –"– | |
| | (6) शीध्र लेखक | 5 वर्ष | निज सहायक | –"– | |
| | (7) निज सहायक | 5 वर्ष | वरिष्ठ निज सहायक | –"– | |

नोट :– 1. राज्य स्तरीय केडर को छोड़कर वरिष्ठता सूची मुख्यालय एवं संभागीय कार्यालयों की पृथक रहेगी।

2. संभागीय कार्यालयों में पदोन्नति, संभाग कार्यालय में पदस्थ कर्मचारियों से ही की जाएगी।

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | 1(ब), 2(अ), 3(ब) **अलिपिकीय** | | |
| विकास आयुक्त | 1. सहायक मानचित्रकार | 5 वर्ष | मुख्य मानचित्रकार / मानचित्रकार | वरिष्ठता–सह–उपयुक्तता के आधार पर | 2(अ) अलिपिकीय राज्य संवर्ग– (1) मुख्य अभियंता, (मुख्यालय) – अध्यक्ष (2) अधीक्षण अभियंता (मुख्यालय) या प्रभारी स्थापना– सदस्य (3) विकास आयुक्त द्वारा मनोनीत – सदस्य |
| | 2. अनुरेखक | 5 वर्ष | सहायक मानचित्रकार | –"– | |
| | 3. अन्वेषक | 5 वर्ष | सहायक सांख्यिकी अधिकारी | –"– | |
| | 4.संगणक (कम्प्यूटर ऑपरेटर) | 5 वर्ष | अन्वेषक | –"– | 1 (ब) 3 (ब)– मुख्यालय एवं राज्य स्तरीय संवर्ग हेतु अलिपिकीय 1. संयुक्त आयुक्त – अध्यक्ष 2. उपायुक्त (स्थापना) – सदस्य 3. विकास आयुक्त द्वारा मनोनीत – सदस्य |
| | 5.सहायक विकास विस्तार अधिकारी | 5 वर्ष | विकास विस्तार अधिकारी | –"– | |

Raipur, the 1st August 2011

No. F 1-84/पंग्राविवि/वि-4/22/2011.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby makes the following rules relating to the recruitment in the Chhattisgarh Development Commissioner Establishment under Panchayat and Rural Development Department, Class-III (Ministerial and Non-Ministerial) Services, namely :—

# RULES

1. **Short title and commencement.**- (1) These rules may be called the Chhattisgarh Development Commissioner Panchayat and Rural Development, Class-III (Ministerial and Non-Ministerial) Services Recruitment Rules, 2011.

   (2) These rules shall come into force with effect from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Definitions.**- In these rules, unless the context otherwise requires,-

   (a) "Appointing Authority" in respect of the services or a post means the Development Commissioner, Chhattisgarh Raipur;

   (b) "Examination" means the competitive examination for recruitment conducted under rule 11;

   (c) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

   (d) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

   (e) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide Notification Number F.8-5-XXV-4-84, dated 26th December, 1984 as amended from time to time;

   (f) "Schedule" means the Schedule appended to these rules;

   (g) "Scheduled Castes" means the Scheduled castes as specified in relation to this state under Article 341 of the Constitution of India ;

   (h) "Scheduled Tribes" means the Scheduled Tribes as specified in relation to this state under Article 342 of the Constitution of India ;

   (i) "Selection Committee" means selection committee constituted by the Appointing Authority;

(j) "Service" means the **Chhattisgarh** Panchayat and Gramin Vikas Vibhag, Development **Commissioner** establishment under Panchayat and Rural **Development** Class- III (Ministerial and Non-Ministerial) Service;

(k) "State" means the State of Chhattisgarh.

3. **Scope and Application.-** Without prejudice to the generality of the provision contained in the Chhattisgarh Civil Services (General Conditions of Services) Rules, 1961, these rules shall apply to every member of the service.

4. **Constitution of Service.-** The service shall consist of the following persons, namely :-

(i) Persons, who at the commencement of these rules are holding substantively the posts specified in Schedule- I;
(ii) Persons recruited to the service before the commencement of these rules; and
(iii) Persons recruited to the service in accordance with the provisions of these rules.

5. **Classification, Scale of Pay etc.-** The classification of the service, the scale of pay attached thereto and the number of post included in the service shall be in accordance with the provisions contained in Schedule-I:

Provided that the Government may, from time to time, add to or reduce the number of posts and scale of pay included in the service, either on a permanent or temporary basis.

6. **Method of Recruitment.-** (1) Recruitment to the service, after commencement of these rules, shall be made by the following methods, namely -

(a) By direct recruitment by competitive examination/selection;

(b) By promotion of members as shown in column (2) of Schedule-IV;

(c) By transfer of persons, who hold in a substantive capacity such posts in such services, as may be specified in this behalf.

(2) The number of persons recruited under clause (b) or clause (c) of sub-rule (1) shall not at any time, exceed the percentage as shown in Schedule-II of the number of posts as specified in Schedule-I.

(3) Subject to the provisions of these rules, the method or methods of recruitment to be adopted for the purpose of filling any particular vacancy or vacancies in the service as may be required to be filled at any time during any particular period of recruitment and the number of persons to be recruited by each method, shall be determined on each occasion by the Appointing Authority in consultation with the Government.

(4) Notwithstanding anything contained in sub-rule (1) if in the opinion of the Government the exigencies of the service so require, the Appointing Authority may, with the prior concurrence of the General Administration Department adopt such methods of recruitment to the service other than those specified in the said sub-rule, as it may, by order issued in this behalf, prescribe.

(5) For Direct recruitment to the posts on the basis of merit, criteria shall be prescribed by the Government but Appointing Authority shall have to constitute a selection Committee for the purpose who will look into these criteria or shall adopt other befitting criteria after the approval of the Government.

(6) At the time of recruitment, the provisions of Chhattisgarh Public Service (Scheduled Castes, Scheduled Tribes and Other Backward Classes Reservation) Act, 1994 (No. 21 of 1994) and the directions issued from time to time by General Administration Department shall be applicable.

7. **Appointment to the Service.-** All appointments to the service after the commencement of these rules shall be made by the Appointing Authority and no such appointment shall be made except after selection by any one of the methods of recruitment specified in rule-6.

8. **Conditions of Eligibility for Direct Recruitment.-** In order to be eligible to compete/selection at the examination, candidate must satisfy the following conditions, namely :-

(I) Age.- (a) He must have attained the age specified in column (3) of Schedule-III and must not attained the age specified in column (4) of the said schedule on the Ist day of January next following the date of commencement of the examination/selection.

(b) The upper age limit shall be relaxable upto a maximum of 5 (five) years if a candidate belongs to a Scheduled Castes or Scheduled Tribes and Other Backward Classes.

(c) The upper age limit shall be relaxable upto a maximum of 10 years to a women candidate, as per provision of Chhattisgarh Civil Services (Special Provision for Appointment of Woman) Rules, 1997.

(d) The upper age limit shall also be relaxable in respect of candidates who are or have been employees of the Chhattisgarh Government to the extent and subject to the conditions specified below :-

(i) A candidate who is permanent Government Servant, should not be more than 38 years of age;

(ii) A candidate holding a post temporarily and applying for another post should not be more than 38 years of age. This concession shall also be admissible to the contingency employees, work charge employees and employees working in the project implementing committees;

(iii) A candidate, who is a retrenched Government servant shall be allowed to deduct from his age the period of all temporary service previously rendered by him upto a maximum limit of 7 (seven) years even if it represents more than one spell provided that the resultant age does not exceed the upper age limit by more than 3 (three) years;

**Explanation-** The term "retrenched Government Servant" denotes a person who was in temporary Government Service of this state or of any of the constituent units for a continuous period of not less than six months and who was discharged because of reduction in establishment not more than three years prior to the date of his registration at the employment exchange or of application made otherwise for employment in Government service.

(iv) A candidate who is an ex-serviceman shall be allowed to deduct from his age the period of all defence service previously rendered by him, provided that the resultant age does not exceed the upper age limit by more than 3 (three) years.

**Explanation-** The term "Ex-servicemen" denotes a person who belongs to any of the following categories and who was employed under the Government of India for a continuous period of not less than six months and who was retrenched or declared surplus as a result of the recommendation of the economy unit due to normal reduction in establishment not more than three years before the date of his registration at any employment exchange or application made otherwise for employment in Government Service :-

(1) Ex-serviceman released under mustering out concessions;

(2) Ex-serviceman enrolled for the second time and discharged on-

(a) Completion of short term engagement;

(b) Fulfilling the conditions of enrolment.

(3) Ex personnel of Madras Civil Units;

(4) Officers (Military and Civil) discharged on completion of their contract including Short Service Regular Commissioned Officers;

(5) Officers discharged after working for more than six months continuously against leave vacancies;

(6) Ex-serviceman invalidated out of service;

(7) Ex-serviceman discharged on the ground that they are unlikely to become efficient soldiers;

(8) Ex-serviceman who are medically boarded out on account of gun shot wounds etc.

(e) The upper age limit shall be relaxable upto 2 (two) years in respect of Green-Card holder candidates under the Family Welfare Programme.

(f) The upper age limit shall be relaxable upto 5(five) years in respect of awarded superior caste partner of a couple under the Inter-caste marriage incentive scheme.

(g) The general upper age limit shall be relaxable upto a maximum of 5 (five) years in respect of the Shaheed Rajiv Pande Award, Gundadhur Award and Maharaja Praveer Chand Bhanjdeo Samman or National youth award holder young candidates.

(h) The upper age limit shall be relaxable upto a maximum of 38 (thirty eight) years of age in respect of candidates who are employees of Chhattisgarh State Corporations/Boards.

(i) The upper age limit shall be relaxed in the case of Voluntary Home Guards and Non-Commissioned Officers of Home Guards for the period of service rendered so by them subject to the limit of 8 years but in no case their age should exceed 38 (thirty eight) years.

(j) After providing relaxation in the age limit on the basis of any one or more of the above for entering in Government Service, the age limit of 45 (Forty Five) years shall not exceed.

(k) The directions issued by the General Administration Department of the Government from time to time shall also be applicable.

